न प्रमेयभिन्नं प्रमेयत्वं प्रमेयमिति यावत्। ईदृशञ्च विधानं न भवति। न ह्युद्देश्यविधेययोरैक्यं सम्भवतीति। मैवम्। प्रमेयत्वं प्रमेयत्वप्रतियोगिकान्योन्याभावाश्रयो न भवतीत्यस्य विधेय त्वात्।तथा च प्रमेयत्वं न प्रमेयवृत्ति प्रमेयत्वान्यत्वात्।ननु चाभावप्रतियोगी न विशेषणम् अभावविधौ प्रतियोगिनोप्यनुप्रवेशापत्तेः। नोपलक्षणम् अभावमात्रविधिस्तर्हि स्यात्तथा चातिप्रसंग इति चेन्न। एवं हि निषेधमात्रखण्डने व्याघातः

---

सकता है क्योंकि उद्देश्य तथा विधेय में एकत्व नहीं होता है।

उत्तर—प्रमेयत्व प्रमेयत्वप्रतियोगिक अन्योन्याभाव का आश्रय नहीं हो सकता है। यह अर्थ है इसलिए यही विधेय है। तब ऐसा अर्थ होता है कि प्रमेयत्व प्रमेयवृत्ति नहीं है प्रयमेत्व भिन्न भिन्न होने से।

प्रश्न—जब अभाव का विधान करते हैं उस समय में प्रतियोगो को यदि विशेषण मानें तब तो प्रतियोगो–विशिष्ट अभाव का विध.न होने से विधेय कोटि में प्रति–योगो का भी प्रवेश हो जायगा। यदि प्रतियोगो को अभाव का उपलक्षण मानें तब विधेयकोटि में प्रतियोगो का प्रवेश न होने से केवल अभाव का विधान होने से अतिप्रसंग हो जायगा।

उत्तर—यदि ऐसा हुआ तब तो निषेध अर्थात् अभाव

स्यादिति। व्याघातप्रतिबन्द्योस्तु यत्तर्कत्वमुक्तं तदयुक्तम्। द्वयोरप्रसंगत्वात् प्रसंगस्यैव च तत्कार्यत्वादिति। अन्योन्याश्रयापादनन्वित्थम् इतो भिन्नतया ज्ञात्वा तस्मादयं भिन्नतया ज्ञातव्यः। ततो भिन्नतया ज्ञाताच्चास्मात्सोपि भिन्नतया ज्ञातव्य इत्युभयीयं भेदज्ञानाधीनमित्युभयमपि ज्ञानं न स्यादन्योन्यापेक्षित्वादित्यसंवादयोरन्योन्याश्रयः न त्वन्योन्याश्रय आपाद्यते आपाद्याप्रसिद्धेः। एवं चक्रके-

---

मात्र के खण्डन होने से व्याघात दोष होगा। व्याघत तथा प्रतिबन्दी में जो तर्कत्व कथन किया था सो युक्त नहो है क्योंकि व्याघात तथा प्रतिबन्दी ये दोनों ही प्रसग रूप नहीं हैं। और प्रसंग हो तर्क का कार्य है। अन्योन्याश्रय का आपादन तो इस प्रकारसे होता है, इससे अर्थात् घट से भिन्न रूप से पट को जानकर उससे अर्थात् पट से यह घट भिन्न रूप से ज्ञातव्य है। और पट से भिन्न रूप से ज्ञात घट से पट भो भिन्न रूप से ज्ञातव्य है। इस प्रकार से ये दोनों भी भेद ज्ञानाधीन हैं इसलिए दोनों ही ज्ञात नहीं होगा अन्योन्यापेक्षित होने से। इस प्रकार आसंबाद में अन्योन्याश्रय है। न तु अन्योन्याश्रय का आपादन होता है। क्योंकि आपाद के अप्रसिद्ध होने से। इसी प्रकार से चक्रक में

प्यूह्यम् तत्र परम्परा परमधिकेति विशेषः। अन्योन्याश्रयापाद-
नमेव नेति सत्यं किन्तु प्रकृते नैवं न हि पक्षभिन्नतया ज्ञातात्
पक्षो भिन्नतया ज्ञेय उक्तदोषात्। नापि पक्षाभिन्नतया ज्ञातात्
विरोधात् । किन्तु प्रतियोग्यनुयोगिनोः स्वरूपेण ज्ञाने एक-
स्मादपरस्तदन्योन्याभावरूपवत्तया प्रतीयते । सा तु भेदधीः
सत्ये प्रमाणे त्वन्यथेति प्रमेयत्वाद्यावात्माश्रयस्तु न दोषःप्रामा-
णिकत्वात् । एवं कार्यकारणयोरन्योन्याश्रयोपि न उपलक्षणा-

---

भो जानना चाहिए । परन्तु चक्रक में यह परम्परा अधिक
है, अन्योन्याश्रय की अपेक्षा से यही विलक्षणता है चक्रक
और अन्योन्याश्रय में । आपाद्य के अप्रसिद्ध होने से अन्यो-
न्याश्रय का आपदन ही नहीं होता है—यह कहना ठीक
है किन्तु प्रकृत में ऐसा नहीं है । क्योंकि पक्ष से भिन्न
रूप से जो ज्ञात है उससे भिन्न रूपेण पक्ष को जानना
यह नहीं कह सकते हैं, आपाद्यके अप्रसिद्धि रूप उक्त होने
से । नवा अभिन्न रूप से जो ज्ञात है उससे भिन्नतया ज्ञेय
है ऐसा भी नहीं कह सकते है, विरोध होने से । किन्तु
भेद का जो प्रतियोगी तथा अनुयोगी है उन दोनों का
स्वरूपतः ज्ञान होने से एक से दूसरा तदन्योन्याभाववत्ता
रूप से प्रतीत होता है, क्योंकि एतादृश भेद ज्ञान प्रमाण
के रहने पर ही होता हैं,अन्यथा नहीं । प्रमेयत्वादिक में तो
आत्माश्रयादिक दोष नहीं है, प्रामाणिक होने से । प्रमाणा-

श्रयणात् । एवं दुःखजन्मेत्यादौ चक्रकं बीजाङ्कुरादावनवस्था च न दोषः व्यक्तिभेदाश्रयणेन प्रामाणिकत्वात् । चक्रकन्तु व्यक्तित्रयादिस्थमेकभेदादनन्तरभेदम् । अनवस्था तु यदि द्रव्यं द्रव्यसमवेतत्वनियतं स्यात्तदा गुणकर्मान्यतरं स्यात् । अत्र द्रव्यस्य द्रव्यसमवेतत्वनियतत्वे अवयवव्यवस्था न स्यात् अवयवावयविप्रसंगो निरवधिरिति सुमेरुसर्षपयोरप्यविशेषापत्त्या

---

भाव में ही आत्माश्रयादिक दोष है । इसी प्रकार से कार्य–कारण में अन्योन्याश्रय दोष नहीं होता है क्योंकि कारण के लक्षणमें कार्य तथा कार्य के लक्षण में कारण को उपलक्षण मानते हैं । इसी प्रकार से दुःखजन्मप्रवृत्ति इत्यादिक सूत्र में चक्रक तथा बीजांकुर स्थल में अनवस्था भी दोष नहीं है । क्योंकि व्यक्तिभेद को लेकर के अनवस्था के प्रामाणिक होने से, चक्रक दोष तो व्यक्तित्रयस्थल में होता हैं, वहां एक भेद से दूसरा भेद भिन्न रहता है । अनवस्था का स्वस्वरूप तो इस प्रकार होता है । यदि द्रव्य द्रव्यसमवेत नियत हो तब तो गुण अथवा कर्मरूप होगा । यहां द्रव्य को यदि द्रव्य समवेत नियत मान लें, अर्थात् जो द्रव्य होगा सो यदि अवश्यमेव द्रव्य में समवेत होगा तब तो अवयव की व्यवस्था नहीं होगी । अवयव और अवयवी का प्रसंग निरवधिक होने से मेरु सर्षप में भी समानता हो जायगी ।

निरस्तमेवेति । सा चेयमनवस्था कारणमुखी तु बीजांकुरादौ न दोषाय प्रामाणिकत्वादात्माश्रयादिरुपेयते । आपादनस्थले तु प्रमाणं नास्तीत्यात्माश्रयादयस्तत्र दोषाभावात् । तर्हि प्रमाणाभावस्तत्र तत्रोद्भाव्यतामुपजीव्यत्वात् किमात्माश्रयोद्भावनेनेति खण्डनम् । तन्न । आत्माश्रयादिव्यवस्थापनात्पूरत एव निरस्तत्वात् ननु गगनारविन्दात् कूर्मरोम भिन्नमभिन्नं वेत्यत्र

---

इस दोष से इस शंका का निरास हो चुका है। सो यह अनवस्था कारणमुखी बीजांकुरादिक स्थल में दोषाधायक नहीं है, प्रामाणिक होने से। किन्तु आत्माश्रयादिक को दोष मानते है। आपादन स्थल में तो प्रमाण नहीं है, इसलिए वहां आत्माश्रयादिक दोष है, इस तरह दोष का अभाव होने से।

प्रश्न—यदि आत्माश्रयादिक दोष प्रमाणाभावाधीन है तब तो तत्तत्स्थलमें प्रमाणाभाव का ही उद्भावन कीजिए। उसी से निर्वाह हो जायगा। आत्माश्रयादि दोष का उद्भावन निरर्थक है। ऐसा खण्डनकार का मत है, सो ठीक नहीं हैं। क्योंकि आत्माश्रयादिक के उदभावन से पहिले प्रमाणाभाव का निरास कर दिया गया है। अर्थात् आत्माश्रयादिक दोष से ही प्रमाणाभाव का उन्नयन हो सकता है।

उत्तर—गगनारविन्द कूर्मरोम से भिन्न है या अभिन्न

प्रश्ने न किञ्चिदप्युत्तरं घटते । न चानुत्तरमेवाप्रतिभापत्तेरिति तन्न । उत्तरार्हे उत्तराप्रतिपत्तेरप्रतिभात्वात् । नन्विदमुत्तरानर्हमित्यपि वाच्यमेवेति चेत् । न । अवस्तुनि विधिनिषेधयोरप्रवर्त्यत्वात् । ननु वन्ध्यासुतशशविषाणे कूर्मरोमैवेति वाक्यादपि सदुपरक्तमसद्भासते कथमन्यथा असद्ख्यातिवादिनां मतमपि ज्ञास्यसि । अज्ञात्वा च कथं ततो विमुखः स्या इति । तन्न । वन्ध्यासुत इत्यतो वन्ध्यासुतयोरन्वयः कथं प्रतीयताम् अस्याः सुतान्वये बाधात् । अजननी हि सा वन्ध्या-

---

है ? इस प्रश्न में तो कुछ भी उत्तर नहीं होता है । नहीं कहो कि अनुत्तर होने से अप्रतिभा नामक दोष होता है, सो ठीक नहीं है क्योंकि उत्तरयोग्य वस्तु में उत्तर के अज्ञान को अप्रतिभा कहते हैं । नहीं कहोकि यह उत्तर योग्य नहीं है यह भी तो वाच्य ही होगा ? सो ठीक नहीं है, क्योंकि अवस्तु में विधि निषेध की प्रवृत्ति नहीं होती है ।

प्रश्न—नहीं कहोकि बन्ध्यासुत तथा शशविषाण कूर्म रोम ही हैं. इस वाक्य से भी सदुपरक्त असत् का भान होता ही है अन्यथा असद्वादोका जो मत है उसको कैसे जानोगे ? यदि नहीं जानोगे तब तो उस पक्ष से विमुख कैसे होंगे ।

उत्तर—यह कहना भी ठीक नहीं है क्योंकि यह बन्ध्याका पुत्र है इस वाक्य से वन्ध्या तथा सुत में अन्वय ज्ञान कैसे होगा ? क्योंकि बन्ध्या का अन्वयसम्बन्ध सुत में बाधित है । जो माता (उत्पादयित्री) नहीं होती है वह

पदेनोपस्थिता तस्माद्वन्ध्यायां सुतान्वयो निषिध्यते सुते च वन्ध्यान्वयः न तु बन्ध्यासुतो निषिध्यते प्रतियोगिसिद्ध्यसिद्धिपराहतेः । यत्तु खाण्डनिकस्य प्रज्ञाशेषे

तत्तुल्योहस्तदीयञ्च योजनं विषयान्तरे ।
शृङ्खला तस्य शेषे च त्रिधा भ्रमति मत्क्रिया ॥

इति खण्डनकृतोपदिष्टमिति खण्डनोद्धारकृतापि समानमिति साधूपदिष्टमिति सर्वं चतुरस्रमिति॥

यदक्षपादस्य महामुनेर्मतं
विखण्डितं पण्डितमानिनामुना ।
नतेन गौडेन(१) तदञ्जसाधुना ।
मयोद्धृतं पश्यत वीतमत्सराः ॥

---

बन्ध्यापद से उपस्थित होती है, इसलिए बन्ध्या में सुतान्वय का निषेध होता है, 'बन्ध्यासुतो नास्ति' इस वाक्य से । अथवा पुत्र में बन्ध्यान्वय का निषेध होता है न तु बन्ध्यापुत्रका निषेध होता है, तादृश बाक्य से, प्रतियोगी के प्रसीद्धि अप्रसिद्धि रूप पराघात होने से । खाण्डानिक ने जो जो प्रज्ञाशेष में कहा है तत्तुल्यःह इत्यादि खण्डनकार ने उपदेश किया हैं सो उद्धारकर्ता के लिए भी समान ही है । इसलिए उद्धारकर्ताने जो कुछ लिखा है सो सब ठीकही है।

---

(१) अत्र प्रथमद्वितीयादर्शपुस्तकयोरक्षराणि विलुप्तानि तृतीयादर्शपुस्तके "उतनगौडेन" एतान्यक्षराणि वर्तन्ते । तद्दर्शनादुद्धृतं "नतेन गौडेने" ति ।

लच्यते वैनतेयोपि नीरक्षीरविवेचने ।
सुकृती राजहंसोयमेवमेवं प्रगल्भते ॥

---

इस पण्डिताभिमानी ने जो महामुनि अक्षपाद मत का खण्डन किया है उसका समाधान मैंने किया, इस बात को विद्वान् लोग देखें । नीरक्षीर विवेचन में राजहंस पक्षी ही समर्थ हो तो विद्वान् राजहंस इस पर अवश्य विचार करें, तथा करेंगे ।

इति श्रीमहामहोपाध्यायसन्मिश्रवाचस्पतिविरचितः
खण्डोद्धारः समाप्तः ॥

इति पश्चिमाम्नाय-श्रीरामानन्द-पीठ-श्रीशेषमठाधीश-
जगद्गुरु-श्रीरामानन्दाचार्य-योगिराज-
स्वामि-श्रीरामप्रपन्नाचार्य-दर्शनकेसरिकृत-
खण्डनोद्धार-दीपिकायां चतुर्थः परिच्छेदः सम्पूर्णः

यह ग्रन्थ समाप्त हुआ

ॐ शान्तिः ३

श्रीसम्प्रदायाचार्यजगद्गुरुश्रीअनन्तानन्दाचार्यप्रणीतं

# जगद्गुरुश्रीराघवानन्दाचार्याष्टकम्

श्रीवशिष्ठावतारं च साकेताभिजनं बुधम् ।
दुर्वादिध्वान्तमार्त्तण्डं राघवानन्दमाश्रये ॥ १ ॥

अवधेशात्मजं श्रीमत्सरयूवारजद्विजम् ।
अम्बिकासुतरत्नं च राघवानन्दमाश्रये ॥ २ ॥

हर्यानन्दार्यसच्छिष्यं पञ्चगङ्गामठेश्वरम् ।
[illegible]कर्त्तारं राघवानन्दमाश्रये ॥ ३ ॥

महाचार्यं महासिद्धं महाप्राज्ञं त्रिदण्डिनम् ।
महाधर्माब्धिचन्द्रं च राघवानन्दमाश्रये ॥ ४ ॥

रामयज्ञविधिज्ञश्च दिग्विजेतृजगद्गुरुम् ।
श्रौतश्रीसम्प्रदायेशं राघवानन्दमाश्रये ॥ ५ ॥

वादिवारणशार्दूलं विशिष्टाद्वैतवादिनम् ।
रहस्यभाष्यकर्त्तारं राघवानन्दमाश्रये ॥ ६ ॥

गत्वा च दक्षिणं मुख्यं राममन्त्रप्रचारकम् ।
दीक्षितं धर्मरक्षायां राघवानन्दमाश्रये ॥ ७ ॥

आनन्दभाष्यकृद्रामानन्दाचार्यस्यसद्गुरुम् ।
योगेश्वरं मुनीन्द्रं च राघवानन्दमाश्रये ॥ ८ ॥

श्रीरामानन्दशिष्यश्री अनन्तानन्दनिर्मितम् ।
अष्टकं भवतादेतत् सर्वकल्याणकारकम् ॥ ९ ॥

---

જલારામ બુક બાઈન્ડીંગ વર્કસ, શાહપુર, અમદાવાદ.